अस्यासन्नमूलज्ञानार्थमुपायः।

वर्गेण महतेष्टेन हताच्छेदांशयोर्वधात्।
पदं गुणपदक्षुण्णच्छिद्भक्तं निकटं भवेत् ॥

छेदांशयोः वधात् महता इष्टेन वर्गेण हतात् पदं गुणपदक्षुण्णच्छिद्भक्तं तदा निकटं ( आसन्नमूलं ) भवेत् ।

जिस अवर्गाङ्क का मूल निकालना हो, उसे अपने हर से गुणे हुये महान ( कल्पित ) इष्ट के वर्ग से गुणाकर उसका वर्ग मूल लेवें। बाद में उस मूल को इष्ट गुणित हर से भाग देने पर उस अवर्गाङ्क का मूल होता है।

इयं वर्गकरणी $\frac{१६९}{८}$ । अस्याः छेदांशघातः १३५२ । अयुतघ्नः १३५२०००० अस्यासन्नमूलम् ३६७७ । इदं गुणमूल-( १०० ) गुणितच्छेदेन ( ८०० ) भक्तं लब्धमासन्नपदम् ४ $\frac{४७७}{८००}$ । अयं कर्णः । एवं सर्वत्र ।

उदाहरण—अवर्गाङ्क = $\frac{१६९}{८}$ । यहाँ इष्ट माना = १०० । अब सूत्र के अनुसार इष्टवर्ग ( १०००० ) को ( ८ ) हर से गुणा कर अंश ( १६९ ) को गुणा किया तो ( १६९ × ८०००० ) = १३५२०००० यह हुआ । इसका मूल लिया तो ३६७७ हुआ । इस आसन्न मूल ( ३६७७ ) को इष्ट गुणित हर से भाग देने पर ( ३६७७ ÷ ८ × १०० ) = ४ $\frac{४७७}{८००}$ यही आसन्न मूल हुआ । आसन्न मूल के लाने में इष्ट जैसे-जैसे बढ़ता जायगा वैसे-वैसे आसन्न मूल उत्तरोत्तर सूक्ष्म होता जायगा । इसलिये सूत्र में महान् इष्ट कल्पना करने की विधि कही गयी है । इसकी युक्ति नीचे उपपत्ति में स्पष्ट की गयी है ।

अत्रोपपत्तिः—कल्प्यतेऽवर्गाङ्कः = $\frac{अ}{क}$

$$\therefore \frac{अ}{क} = \frac{अ \times क \times म{\cdot}इ^2}{क \times क \times म{\cdot}इ^2} = \frac{अ \times क \times म{\cdot}इ^2}{क^2 \times म{\cdot}इ^2}$$

$$\therefore \sqrt{\frac{अ}{क}} = \frac{\sqrt{अ \times क \times म{\cdot}इ^2}}{क \times म{\cdot}इ}$$, अत उपपन्नम् ।

अत्र यथा-यथा महदिष्टं कल्प्यते तथा तथाऽऽसन्नमूलं वास्तवमूलासन्नं भवतीति प्रदर्श्यते—कल्प्यते अं × छे × $इ^2$ अस्य वास्तवमूलं = य । आसन्न मूलं = मू·, एवं शेषम् = शे· ।

## परिशिष्ट

समकोण त्रिभुज में यदि कोई दो भुजायें मालूम हों, तो तीसरी भुजा आसानी से जानी जा सकती है। इस त्रिभुज में समकोण के सामने की भुजा कर्ण, और शेष दो भुजायें कोटि और भुज या लम्ब और आधार कहलाती हैं।

$\therefore$ क$^२$ = को$^२$ + भु$^२$ ( या, ल$^२$ + आ$^२$ )

$\therefore$ क = $\sqrt{\text{को}^२ + \text{भु}^२}$ = $\sqrt{\text{ल}^२ + \text{आ}^२}$ ।

ल = $\sqrt{\text{क}^२ - \text{आ}^२}$

और आ = $\sqrt{\text{क}^२ - \text{ल}^२}$

उदाहरण—

( १ ) एक सीढ़ी किसी घर के सहारे इस तरह खड़ी है, कि वह घर की २४ फीट ऊँची खिड़की तक पहुँच गई है। यदि सीढ़ी की जड़, घर से ३२ फीट पर हो, तो सीढ़ी की लम्बाई बताओ।

यहाँ सीढ़ी की लम्बाई = कर्ण, खिड़की की ऊँचाई = लम्ब ( कोटि ) और घर की जड़ से सीढ़ी की जड़ की दूरी = आधार ( भुज )।

$\therefore$ क = $\sqrt{\text{ल}^२ + \text{आ}^२}$ = $\sqrt{२४^२ + ३२^२}$ = $\sqrt{५७६ + १०२४}$ = $\sqrt{१६००}$

= ४० फीट,

सीढ़ी की लम्बाई = ४० फीट, उत्तर।

( २ ) किसी नदी के किनारे एक मीनार ( टावर ) खड़ा है। यदि नदी की चौड़ाई १३५ फीट, और मीनार की ऊँचाई १८० फीट हो, तो नदी के ठीक दूसरे किनारे से मीनार की चोटी की दूरी बताओ।

क = $\sqrt{\text{ल}^२ + \text{आ}^२}$ = $\sqrt{१८०^२ + १३५^२}$ = $\sqrt{३२४०० + १८२२५}$

= $\sqrt{५०६२५}$ = २२५ फीट

$\therefore$ अभीष्ट दूरी = २२५ फीट उत्तर।

( ३ ) दो जहाज एक बन्दरगाह से एक ही समय रवाना हुये। उनमें से एक पूर्व की ओर प्रति दिन २४ माइल की गति से और दूसरा दक्षिण की ओर प्रति दिन ३२ माइल की गति से चला, तो ६ दिन के बाद दोनों जहाजों की दूरी बताओ।

लगाते हैं, तो वह २४ फीट उँचाई तक पहुँचती है, तो सीढ़ी की लम्बाई और गली की चौड़ाई बताओ।

पहली स्थिति में सीढ़ी उस समकोण त्रिभुज का कर्ण है, जिसकी समकोण बनाने वाली भुजायें २० फीट और १५ फीट हैं।

$\therefore$ सीढ़ी की लम्बाई $= \sqrt{२०^2 + १५^2} = \sqrt{४०० + २२५}$

$= \sqrt{६२५} = २५$ फीट।

दूसरी स्थिति में सीढ़ी की लम्बाई, उस समकोण त्रिभुज का कर्ण है, जिसकी समकोण बनाने वाली भुजायें २४ फीट और दूसरे घर से सीढ़ी की जड़ की दूरी हैं। अतः दूसरे घर से सीढ़ी की जड़ की दूरी

$= \sqrt{२५^2 - २४^2} = \sqrt{६२५ - ५७६} = \sqrt{४९} = ७$ फीट।

$\therefore$ गली की चौड़ाई $= १५ + ७ = २२$ फीट।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

समकोण त्रिभुज का कर्ण बताओ, यदि समकोण बनाने वाली भुजायें निम्नलिखित हों:—

( १ ) ५ फीट, १२ फीट

( २ ) ७ फीट और २४ फीट

( ३ ) ३० फीट और ४० फीट

( ४ ) १ फुट ९ इञ्च और २ फीट ४ इञ्च

( ५ ) १ फुट और १ फुट ४ इञ्च

( ६ ) १ फुट ३ इञ्च और १ फुट ८ इञ्च

( ७ ) २ फीट ९ इञ्च और ३ फीट ८ इञ्च

( ८ ) १२ गज और ९ गज

( ९ ) २ गज और २ गज २ फीट

(१०) १२ गज और १६ गज

(११) किसी गली के एक किनारे एक मकान है और गली के दूसरे किनारे से एक सीढ़ी उस घर के सहारे इस तरह खड़ी है, कि वह उस मकान की ५४ फीट उँचाई तक पहुँचती है। यदि गली की चौड़ाई ७२ फीट हो, तो सीढ़ी की लम्बाई बताओ।

(१२) एक जहाज किसी बन्दरगाह से ६ माइल प्रति घण्टा की गति से ११ घण्टे तक उत्तर की ओर चलकर, वहाँ से पूर्व की ओर प्रति घण्टा ४ माइल की गति से रवाना हुआ। इस गति से २२ घण्टा चलने के बाद वह जहाज दूसरे बन्दरगाह पर पहुँचा, तो दोनों बन्दरगाह की दूरी बताओ।

(२४) एक मीनार की उँचाई ८० फीट है। उसकी चोटी में १०० फीट उँची एक सीढ़ी लगी है, तो मीनार की जड़ से सीढ़ी की जड़ की दूरी बताओ।

(२५) किसी गली के एक किनारे एक मकान है। गली के ठीक दूसरे किनारे से एक १४५ फीट लम्बी सीढ़ी उस मकान की छत तक पहुँचती है। यदि गली की चौड़ाई ८७ फीट हो, तो छत की उँचाई बताओ।

## समद्विबाहुसमकोण त्रिभुज का कर्ण।

समद्विबाहुसमकोण त्रिभुज में बराबर भुजाओं के बीच का कोण समकोण होता है, अतः उस त्रिभुज का कर्ण $= \sqrt{\text{लं}^2 + \text{आ}^2} = \sqrt{\text{भु}^2 + \text{भु}^2}$
$= \sqrt{२\,\text{भु}^2} = \text{भु}\sqrt{२}$

$\therefore$ समद्विबाहु त्रिभुज का $\text{क} = \sqrt{२}\,\text{भु}$, ………(१)

और $\text{भु} = \dfrac{\text{क}}{\sqrt{२}}$ ………………………… (२)

आयत का कर्ण।

मान लिया कि अ ब स द एक आयत है, जिसका कर्ण द ब, लम्बाई अ ब और चौड़ाई, अ द है। $\triangle$ अ ब द में $\angle$ द अ ब $= ९०^\circ$, अतः दब $=$
$= \sqrt{\text{अब}^2 + \text{अद}^2}$ या आयत का कर्ण
$= \sqrt{\text{लम्बाई}^2 + \text{चौड़ाई}^2}$ …………(३)

चूँकि वर्ग भी एक आयत है जिसकी लम्बाई और चौड़ाई बराबर है, अर्थात् उसकी चारों भुजायें बराबर होती हैं अतः वर्ग का कर्ण
$= \sqrt{\text{लम्बाई}^2 + \text{चौड़ाई}^2} = \sqrt{२\,\text{लम्बाई}^2} = \sqrt{२\,\text{चौड़ाई}^2} = \sqrt{२\,\text{भु}^2}$
$= \text{भु}\sqrt{२}$। यदि वर्ग की भुजा = भु और कर्ण = क हो तो
$\text{क} = \text{भु}\sqrt{२}$ …………(४)

### उदाहरण—

(१) एक समद्विबाहु समकोण त्रिभुज की बराबर भुजायें १५ फीट हैं तो उसका कर्ण बताओ।

कर्ण $= \sqrt{२}\,\text{भु} = \sqrt{२} \times १५$ फीट, उत्तर।